सिद्धान्त को लेकर, दूसरे शब्दों में विविध आन्दोलनों को दृष्टि-पथ पर रख कर रचनाएँ लिखी थीं, आज उन साहित्यकारों का बहुत सा गद्य अंधकार में विलीन हो गया है। उनकी उपयोगिता जाती रही है, क्योंकि उनका उद्देश्य भारत के स्वातन्त्र्य-संग्राम में सहायक होना मात्र था। जिन लेखकों में कला की चिरन्तनता थी, उनका गद्य तो सर्वकालीन है। प्रसाद, प्रेमचन्द, रामचन्द्र शुक्ल आदि ऐसे ही लेखक हैं। लेकिन जिन्होंने कला की उपेक्षा की, उनका साहित्य मिटता जा रहा है।

इतना तो हो गया, लेकिन अब भविष्य के लिए हमारा कार्यक्रम क्या हो ? आज गद्य की धारा शिथिल पड़ गई है। मौलिक गद्य की सृष्टि सच पूछिए तो नहीं के बराबर हो रही है। केवल कालेजों तथा विश्वविद्यालयों में ही अन्वेषण-कार्य की प्रवृत्ति अधिक दिखाई पड़ रही है। शेष लेखक शान्त हैं। स्वतन्त्रता के पश्चात् क्या लिखना चाहिए, शायद इसकी रूप-रेखा तैयार की जा रही है ? इस सम्बन्ध में हमारा एक और दुर्भाग्य यह है कि हमारे बहुत से प्रतिभा-सम्पन्न लेखक हिन्दी-क्षेत्र से निकल कर राजनीतिक क्षेत्र में भाग लेने लग गये हैं। उन्हें साहित्य में कुछ नहीं मिला—राजनीति में कुछ मिल जायगा, कम से कम हमें तो संदेह है। साहित्य का क्षेत्र दिन-दिन खाली होता जा रहा है—बहुत से पुराने लेखक काल के कलेवर बन चुके हैं। तरुण साहित्यकार पुराना राग ही अलापते रहते हैं, कोई अभिनव सन्देश लेकर नहीं आते। इधर राजनीतिक नेता हमारे देश की विभिन्न कलाओं को ठोस और पर्याप्त प्रोत्साहन भी नहीं दे रहे हैं। इनमें से कुछ तो हमारे गद्य के अग्रगण्य लेखक रहे हैं। लेकिन आज वे राष्ट्रीय समस्याओं में अत्यधिक व्यस्त हो रहे हैं। यह ठीक है, लेकिन साहित्य की इतनी उपेक्षा क्यों ? उन्हें राष्ट्रीय समस्याओं के साथ-साथ हमारे साहित्य की ओर भी ध्यान देना चाहिए। ख़ैर, राष्ट्रीय प्रश्नों के समाधान के बाद

हमें पूर्ण आशा है कि वे एकबार पुनः इस ओर मुड़ेंगे अवश्य; क्योंकि ये समस्याएँ तो अस्थायी हैं। आज नहीं तो कल, कल नहीं तो परसों, अवश्य ही सुलझ जायँगी। जब स्थायी समस्याओं का क्रम एकबार फिर हमारे इन कर्णधारों के सम्मुख आवेगा तो वे स्वतः ही साहित्य के प्रति अपने उत्तरदायित्व का अनुभव करेंगे, क्योंकि साहित्य सांस्कृतिक विकास का मुख्य एवं तात्विक अंग है और अंततः इसी के द्वारा हमारे राष्ट्र को शांति और समृद्धि मिलेगी। राष्ट्र की महानता का परिचायक केवल उसकी सैन्य-शक्ति या सामरिक शस्त्रास्त्र या औद्योगिक समृद्धि ही नहीं। आत्म-रक्षा और भौतिक उत्कर्ष के लिए इनकी आवश्यकता है अवश्य, लेकिन इतनी नहीं कि जिससे संस्कृति, साहित्य और कला की त्रिवेणी ही सूख जाय।

आज विगत युगों की समस्त साहित्यिक धाराएँ इस स्वतंत्रता रूपी सागर में मिल गई हैं। आज के कवि, निबन्धकार, उपन्यासकार, कहानीकार, नाटककार तथा प्रत्येक कलाकार का यह कर्तव्य है कि वह अपने अपने कर्तव्य का पालन करे। आज हमें नये सिरे से अपने साहित्य का सृजन करना होगा। इसीलिए तो कहा गया है कि हिंदी-गद्य के विकास का उपसंहार नवीन हिंदी-गद्य की प्रस्तावना है। आइए, आज हम महिमामई भारत माता के भारती-मंदिर में राष्ट्र के पवित्र सांस्कृतिक सिंहासन पर राष्ट्र-भाषा हिन्दी को पूर्ण रूप से प्रतिष्ठित कर उसकी तन, मन, धन से रक्षा करें और उत्कृष्ट कोटि की मौलिक गद्य-रचनाओं का एक नया अध्याय लिखें, जिसकी भूमिका इस पुस्तक का यह अंश हो।

---